ओर मुड़ गए हों, तो कठोरता एवं बेरहमी उनमें पाई जाएगी। साधारणतः नाखूनों का रंग हलका गुलाबी होना चाहिए, परंतु वह रंग पीला हो, तो चिड़चिड़ेपन का लक्षण होगा, नीली झलक होना बालकों जैसे भोलेपन और श्रद्धा का चिह्न है।

छोटे नाखूनों वाले लोग बहुत तार्किक और संशयी स्वभाव के होते हैं। दूसरों की हँसी उड़ाने, चिढ़ाने या निंदा करने में उन्हें बड़ा मजा आता है। ऐसे आदमी, चटोरे, मतलबी, ढोंगी और बढ़-बढ़कर बात करने वाले, किंतु काम के वक्त मुँह छिपाने वाले पाए जाते हैं।

## नाखूनों में दाग

नाखूनों पर सफेद दाग पड़ना स्नायविक दुर्बलता के साथ-साथ चिंता और मानसिक परिश्रम का भी लक्षण है। जो लोग मानसिक कार्य अपनी शारीरिक शक्ति से अधिक करते हैं, उनके नाखूनों पर भी सफेद तिल पड़ने लगते हैं। एक ज्योतिषी ने इनका फल इस प्रकार लिखा है—"अँगूठे में सफेद दाग हों, तो स्नेह-प्रेम, तर्जनी में हों, तो देशाटन; अनामिका में हों, तो सम्मान प्राप्ति और कनिष्ठका में हो तो आशाजनक भविष्य की प्राप्ति होती है। काला दाग किसी भी नाखून में होना अच्छा नहीं समझा जा सकता। चोट लगने से जो नीले दाग पड़ जाते हैं, उससे शुभ-अशुभ का कोई संबंध नहीं है।"

# शंख-चक्र

हाथ की उँगलियों के अंतिम सिरे में नाखूनों से नीचे के भाग में शंख और चक्र की आकृतियाँ देखी जाती हैं। यदि दोनों हाथों में बीच की उँगली में शंख और अन्य उँगली-अँगूठा में चक्र हो, तो बहुत ही शुभ है; ऐसे लक्षणों वाले राज-ऐश्वर्य प्राप्त करते हैं। इसकी अपेक्षा शंख जितने अधिक हों और चक्र जितने कम हों उसी अनुपात में से भाग्य निर्बल समझना चाहिए।

उँगलियों के अलावा हथेली के अन्य भागों में तथा उँगलियों के अन्य पोरुओं में भी शंख-चक्र पाए जाते हैं। इनकी संख्या को गिनकर फल का अनुमान किया जा सकता है। एक हाथ में शंखों के फल इस प्रकार हैं—एक हो तो अध्ययनशील, दो हों तो दरिद्र, तीन—स्त्री से दुखी, चार—राजा के समान सुखी, पाँच—विदेश से लाभ, छह—विद्वान, सात—दरिद्र, आठ—सुखी जीवन, नौ—नपुसंक, दस—राजा या योगी।

चक्रों का फल इस प्रकार है—एक—चतुर, दो—सुंदर, तीन—विलासी, चार—दरिद्री, पाँच—ज्ञानी, छह—चतुर, सात—वन्य प्रदेश में विहार करने वाला, आठ—दरिद्र, नौ—शासक, दस—सेवक।

# तिल

काले और लाल दो प्रकार के तिल मनुष्यों के शरीर में देखे जाते हैं। लाल तिलों का होना बहुत ही शुभ और भाग्यवान होने का चिह्न समझा जाता है परंतु काले में यह बात नहीं है। काले तिल स्थान भेद से शुभ और अशुभ दोनों प्रकार के हो सकते हैं।

यह भी देखा जाता है कि तिल जोड़ा से होता है। इनकी संख्या ऐसी होती है कि जिसे दो से विभाजित किया जा सके। एक स्थान पर तिल होगा, तो उसके जोड़ का दूसरा तिल भी किसी अंग पर जरूर दीख पड़ेगा। बहुत करके तो जोड़े का स्थान नियत भी होता है। जैसे एक तिल माथे पर दाहिनी ओर हो, तो उसका जोड़ा पेट या बाहु पर होगा। यह दांपत्य-जीवन के आनंदमय होने का लक्षण है। माथे पर बाँईं ओर हो तो भी पेट या भुजा पर तिल होगा, यह दांपत्य-जीवन में मनोमालिन्य का कारण होता है। जिनकी बाँईं भौं पर तिल होगा उनकी छाती पर भी बाँईं ओर जोड़ा हो जाएगा—ऐसे आदमियों को यात्राएँ बहुत करनी पड़ती हैं। दोनों भौं के बीच में तिल हो, तो बीच पेट में उसका जोड़ा मिलेगा, ऐसे

आदमी बकवादी और घमंडी देखे जाते हैं। नाक के तिल का जोड़ा नाभि के निकट है, यह प्रेम खुशमिजाजी तथा यार-बाश होने का द्योतक है।

कनपटी के तिल का जवाब कुच पर मिलता है। यह दाहिनी ओर होना शुभ और बाँई ओर होना अशुभ माना जाता है। कान की जड़ के आस-पास के तिल का जोड़ा पेट पर होता है—यह जिगर और आंतों के खराबी प्रकट करता है। नाक की नोंक का जोड़ा गुदा पर होगा—यह अल्पायु होने की निशानी है। गाल का जोड़ा कूल्हे पर मिलता है। यह दाएँ और बाएँ दोनों तरफ शुभ हैं। ऊपर के ओठ पर तिल का जोड़ा जंघाओं में देखा जाता है—यह कंजूसी का साइनबोर्ड समझा जा सकता है। नीचे के होंठ पर जो तिल होता है, उसका जवाब घुटने पर होगा—ऐसे आदमियों को विवाह-शादी के मामले बहुत दिलचस्पी होती है।

तर्जनी उँगली का तिल धनवान होने, अधिक शत्रु होने, झगड़ा-फसाद रहने का कारण होता है। मध्यमा का तिल सुख-शांति का देने वाला है; जिनकी अनामिका में होगा, वे यशस्वी, पराक्रमी धनवान और ज्ञानवान मिलेंगे। कनिष्ठका का तिल इस बात का प्रमाण है कि धन-संपत्ति होते हुए भी वह व्यक्ति सुखी न रह सकेगा। अँगूठे का तिल कार्यकुशलता और लोक-व्यवहार में प्रवीणता प्रकट करता है।

दाहिनी आँख में तिल होना बुद्धि की प्रखरता का चिह्न है। यह जितनी ही अधिक संख्या में हो उतने ही अच्छे हैं। बाँई आँख में तिल होना यह बताता है कि इस आदमी को अपना जीवन बड़े संघर्ष और कठिनाइयों के साथ व्यतीत करना पड़ेगा, वस्तुओं की कमी इसे न रहेगी, पर आराम की जिंदगी भी न काट सकेगा।

गरदन का तिल श्रद्धालु, ईश्वरभक्त और विनयी व्यक्तियों के होता है। ठुड्ढी का तिल कमजोरी-कायरता और जनानेपन का निशान है। पैरों के तिल मनुष्य को एक जगह बैठने नहीं देते, उसे यहाँ से वहाँ और वहाँ से यहाँ भागना पड़ता है।

स्त्रियों की नाक पर तिल होना उनके सौभाग्य का चिह्न है। ऐसी स्त्रियाँ पति की ओर से असंतुष्ट नहीं रहती, जिनके बाएँ तरफ तिल ज्यादा हों, तो संतानों में पुत्र अधिक होते हैं, दाहिनी ओर तिल होने कन्याओं की संख्या अधिक रहती है। गाल पर तिल होने से स्त्री की भावुकता और प्रणय-सुख की अभिलाषा विशेष मात्रा में पाई जाती है।

भुजाओं पर तिल वाले बहादुर, पेट पर तिल वाले चटोरे व छाती पर तिल वाले पराक्रमी, पीठ पर तिल वाले परिश्रमी, उन्नतिशील और चूतड़ पर तिलवाले उत्साहहीन, पराया आसरा तकने वाले होते हैं। गुप्त स्थानों के तिल कामुकता की मात्रा अधिक होना प्रकट करते हैं। बारह से कम संख्या में तिल होना शुभ है, इससे अधिक हों तो शारीरिक और मानसिक अवस्था के लक्षण समझने चाहिए। आमतौर से दाहिनी ओर के तिल बाँईं ओर की अपेक्षा शुभ और लाभदायक होते हैं।

## ग्रह—विचार

हाथ में सात ग्रहों के स्थान नियत हैं, जिनके नाम पर सप्ताह के सात दिनों का नामकरण किया गया है। इनमें से छह ग्रहों का स्थान तो एक-एक है, परंतु मंगल के दो स्थान हैं—इन नियत स्थानों में से जो स्थान ऊँचा उठा हुआ हो, कुछ बढ़ा हुआ और कड़ाई-सा लिए हुए हों समझना चाहिए कि वह उसी ग्रह की शक्ति प्रधानता है। इस उठे हुए स्थान का फल उस ग्रह के स्वभाव के अनुकूल ही होता है।

## हाथ में ग्रहों का स्थान




१—चंद्रमा
२—मंगल
३—बुध
४—बृहस्पति
५—शुक्र
६—शनि
७—सूर्य

पिछले पृष्ठ पर ग्रहों के स्थान बताए गए हैं। नीचे उसका कुछ विवरण दिया जा रहा है।

(१) **सूर्य**—अनामिका उँगली की जड़ से नीचे की तरफ का स्थान होता है। इसके ऊँचा होने से निम्न बातें मानी जा सकती हैं—उन्नति की तीव्र इच्छा, कला-प्रेम, चित्रकारी, कविता, साहित्य, सौंदर्य प्रेम, यश, तीर्थयात्रा, धर्मरुचि, विद्या, प्रतिष्ठा।

सुंदरता, शक्ति, संपत्ति, पितृ-सुख, आत्मिक स्थिति का परिचय भी सूर्य स्थान को देखकर किया जाता है।

(२) **चंद्र**—मणिबंध के पास चंद्र का स्थान है। इसे देखकर मातृ-सुख, मानसिक विचारधारा, स्त्री-सुख, धन-धान्य, प्रकृति-प्रेम, आदर्श, विचारमग्नता, राजा की प्रसन्नता का विचार किया जाता है।

(३) **मंगल**—मंगल के दो स्थान चित्र में दिए हुए हैं। इन स्थानों को देखकर बल, पराक्रम, पेट के रोग, रक्त विकार, स्वास्थ्य, मातृ-सुख, भूमि, पुत्र, कुटुंब की स्थिति को जाना जाता है।

(४) **बुध**—कनिष्ठका उँगली की जड़ में बुध का स्थान है, इसके द्वारा विद्या, बुद्धि, व्यापार, शिल्प, सौभाग्य, काव्य, देशाटन, विचारों की अस्थिरता व उथलापन, वाक् शक्ति विवेक तथा मित्रों का विचार किया जाता है।

(५) **वृहस्पति**—तर्जनी की जड़ में वृहस्पति का स्थान है, इसे देखकर मान-प्रतिष्ठा, धर्म, स्वाभिमान, उत्साह, न्यायप्रियता, भोग- विलास की इच्छा, बड़ा आदमी बनने की लालसा, बुद्धि, विद्या तथा विवेकशीलता का परिचय प्राप्त होता है।

(६) **शुक्र**—शुक्र का स्थान अँगूठे की जड़ से लेकर मणिबंध तक है। इससे स्त्री-सुख, विवाह, स्नेह, सौंदर्य, प्रतिभा, प्रताप, मनोरंजन, सवारी, आभूषण, काम-वासना का आभास मिलता है।

(७) **शनि**—मध्यमा उँगली की जड़ में शनि का स्थान है। यह क्लेश, दुःख, पीड़ा, व्यसन, जुआ, असफलता, मौन, एकांतवास,

उदासी, निराशा तथा दुर्भावों को प्रकट करती है। वैराग्य, संन्यास, किंकर्तव्यविमूढ़ता का भी इसी स्थान को देखकर पता लगाया जा सकता है।

यदि नियत स्थान अच्छी तरह उभरे हुए हों, तो ग्रह का नियत फल भले रूप में समझना चाहिए। यदि कोई उठाव न हो, तो फल का प्रश्न ही नहीं उठता। गड्ढा, बहुत ऊँचा उठाव, टेढ़ा-मेढ़ापन, गाँठ या इसी प्रकार की कोई बेडौल स्थिति नियत स्थान पर हो, तो जो बातें ग्रह से जानी जाती हैं वे सभी बातें विकृत और बुरा परिणाम उपस्थित करने वाली समझनी चाहिए।

## हाथ की प्रमुख रेखाएँ

हाथ की प्रमुख रेखाएँ अग्र पृष्ठ पर चित्र में देखा जा सकता है—

(१) **जीवन रेखा**—इसे पितृ रेखा, आयु रेखा, गोत्र रेखा, कुल रेखा, लाइफ लाइन भी कहते हैं। तर्जनी और अँगूठे के बीच से चलकर शुक्र के स्थान को घेरती है, इससे आयु का विचार किया जाता है।

(२) **मस्तक रेखा**—इसे धन रेखा, मातृ रेखा, हेडलाइन भी कहते हैं। हथेली के मध्य भाग में होती है। बुद्धिबल का इससे पता चलता है।

(३) **हृदय रेखा**—इसे अंतःकरण रेखा और हार्ट लाइन भी कहते हैं। मस्तक रेखा के ऊपर समानांतर में होती है। इससे मनुष्य का दृष्टिकोण, उद्‌देश्य, लक्ष्य और विश्वास का परिचय मिलता है।

(४) **भाग्य रेखा**—इसे ऊर्ध्व रेखा या फेट लाइन भी कहते हैं। हाथ के मध्य भाग में होकर शनि के स्थान को स्पर्श करती है। इससे प्रारब्ध का ज्ञान होता है।

# हाथ की रेखाओं का परिचय



(१)—जीवन रेखा
(२)—मस्तक रेखा
(३)—हृदय रेखा
(४)—भाग्य रेखा
(५)—सूर्य रेखा
(६)—आरोग्य रेखा
(७)—विवाह रेखा
(८)—संतान रेखा
(९)—मणिबंध रेखा

(५) **सूर्य रेखा**—इसे विद्या की रेखा या लाइन ऑफ सन भी कहते हैं। हथेली की जड़ में से चलकर अनमिका उँगली की तरफ जाती है। इससे विद्या, यश और प्रतिभा की जानकारी होती है।

(६) **स्वास्थ्य रेखा**—इसे आरोग्य रेखा या हेल्थ लाइन भी कहते हैं। बुध के स्थान से हथेली की जड़ की तरफ तिरछी जाती है। इससे स्वास्थ्य का विचार किया जाता है।

(७) **विवाह रेखा**—इसे अंग्रेजी में लाइन ऑफ मैरिज कहते हैं। यह बुद्ध की उँगली से नीचे हृदय रेखा की बराबर होती है। इससे स्त्री-सुख के संबंध में ज्ञान होता है।

(८) **संतान रेखा**—अँगूठे की जेड़ और कलाई के बीच में हथेली पर आरंभिक भाग में छोटी-छोटी रेखाएँ हैं, उसको संतान रेखा कहते हैं।

(९) **मणिबंध रेखा**—इसे ब्रेसलेटिन भी कहते हैं। ये तीन रेखाएँ तिहाई में होती हैं।

इसके अतिरिक्त शुक्र मुद्रिका, चंद्ररेखा, मंगलरेखा, बांधव रेखा, प्रवास रेखा आदि अनेक छोटी-छोटी रेखाएँ पाई जाती हैं। वे इतनी महत्त्वपूर्ण नहीं हैं। ऐसी रेखाओं का वर्णन इस छोटी पुस्तक में हो भी नहीं सकता, इसलिए उनका समावेश यहाँ नहीं किया जा रहा है।

रेखाएँ सीधी और स्पष्ट होनी शुभ है। जंजीरदार, लहरदार या बहुत गहरी हों, तो उन्हें दोषपूर्ण समझना चाहिए। जिन मनुष्यों के हाथ में रेखाएँ बहुत ही थोडी हों, तो वह दरिद्री और दुखी होगा। छोटी-छोटी रेखाएँ एक-दूसरे को काटती हुई जाली-सी बुनें, तो शरीर की कमजोरी खासकर नाड़ियों की निर्बलता समझनी चाहिए। ऐसे लोग थोड़े परिश्रम से थक जाते हैं। पल्लवदार रेखाएँ—क्लेशदायक; टूटी-फूटी रेखाएँ—अल्पजीवन; कहीं मोटी,

कहीं पतली रेखाएँ होना क्लेशकारक है। टेढ़ी रेखाएँ दरिद्रता की निशानी हैं। चिंता और शोक में डूबे रहने वालों की रेखाएँ पीली पड़ जाती हैं। उग्र, कडुआ और क्रोधी स्वभाव हो, तो रेखाएँ लाल पड़ जावेंगी। पीलापन खून की कमी का और कालिमा कठोर स्वभाव का चिह्न है। दोहरी या शाखायुक्त रेखाएँ अधिक फलदायक होती हैं। हृदय रेखा से ऊपर जाने वाली रेखाएँ शुभ और नीचे जाने वाली अशुभ समझी जाती हैं।

# रेखाओं के फल

**जीवनरेखा**—साधारणतः यह रेखा वृहस्पति के स्थान से कुछ नीचे ही आरंभ हो जाती है, परंतु यदि ठीक वृहस्पति के स्थान से आरंभ हो, तो दीर्घजीवन, उच्च अभिलाषा और आशावाद का चिह्न है। शुक्र के स्थान को घेरती हुई मणिबंध की रेखा तक चली गई हो, तो १०० वर्ष के करीब आयु कही जा सकती है। बीच-बीच में रुक गई हो या बिगड़ गई हो तो यह बार-बार बीमार पड़ने की निशानी है। जितनी बार टूटी हो उतनी ही बार भयानक रोग या जीवन-संकट का मुकाबला करना पड़ेगा। जीवन रेखा का लंबा, साफ और स्पष्ट होना नीरोगता और बड़ी आयु का सूचक है। यह छोटी होती है, तो मनुष्य अल्प आयु ही भोगने पाता है।

जब दो जीवन रेखाएँ बराबर चलती हैं, तो भीतर वाली को मंगल रेखा कहते हैं, जो अपत्तियों से बचाव, धनप्राप्ति, बहादुरी, सच्चरित्रता की निशानी है। जीवन रेखा अँगूठे की जड़ से आरंभ हो, तो संतान की ओर से दुःख का सूचक है।

इस रेखा को तीन हिस्सों में बाँटकर बालकपन, युवावस्था और वृद्धावस्था के शरीर-सुख के बारे में जाना जा सकता है। जो तिहाई मजबूत, स्पष्ट और साफ हो, आयु की वह तिहाई अच्छी बीतती है। जो टुकड़ा टूटा-फूटा या पतला हो, तो समझना चाहिए

कि जीवन का वह भाग शारीरिक दृष्टि से कष्ट के साथ बीतेगा। जड़ में बालकपन, बीच में युवावस्था और अंत भाग से वृद्धावस्था का विचार करना चाहिए। केवल जीवन रेखा ही नहीं, अन्य रेखाओं को भी इसी प्रकार तीन भागों में बाँटकर उस रेखा का फल किस आयु में क्या होगा ? यह जाना जा सकता है।

गुरु, शनि या मंगल के स्थान ऊँचे उठ रहे हों और उन स्थानों को जीवन रेखा आच्छादित कर रही हो, तो यह अस्वस्थता का चिह्न है। चंद्र स्थान की ओर जाती हो, तो व्यसन और बेचैनी की अधिकता रहती है। सूर्य स्थान की ओर जा रही हो तो धनी, इज्जत वाला और राजदरबार में प्रतिष्ठित होता है। जिनकी यह रेखा बुध स्थान की ओर झुकती है। आमतौर से व्यापार में अपना जीवन लगाते हैं। कोई शाखा फूटकर यदि शुक्र स्थान की ओर चले, तो ऐसे मनुष्यों को आज यहाँ तो कल वहाँ रहना पड़ता है।

जिसके हाथ में जीवन रेखा बिलकुल न हो, उसकी मृत्यु अस्वाभाविक तरीके से होती है। यह रेखा यदि किसी अन्य रेखा से मिली हो, तो उस रेखा का फल जीवन में विशेष रूप से देखा जाता है। यह नियम प्रायः सभी रेखाओं के बारे में जो-जो रेखाएँ आपस में मिली हों, उनका सम्मिलित फल अवश्य दृष्टिगोचर होता है। किस उम्र में वह फल मिलेगा ? इसका निर्णय तीन भागों में बाँटकर बालकपन यौवन और वृद्धावस्था का निर्णय किया जा सकता है।

रेखा के बीच में गोल चिह्न को द्वीप कहते हैं। यह जीवन रेखा में या अन्य रेखाओं में विघ्न उपस्थित करते हैं, जो रेखा जिस रेखा को काट देती है, उसका फल अशुभ होता है। जैसे— धन रेखा, विवाह रेखा को काटती हो, तो दांपत्य जीवन में पैसे का अभाव सदा ही खटकता रहेगा। परंतु विवाह रेखा

धन रेखा में मिले, तो पत्नी के आगमन के साथ धन का आगमन भी होता है। कोई रेखा जड़ में ही अधिक पुष्ट हो, तो समझना चाहिए कि यह गुण या वस्तु इसे पैतृक रूप में बिना परिश्रम के ही अधिक मात्रा में मिल जाएगी। जीवन रेखा यदि किसी प्रकार रुके, तो 'हार्टफेल' आदि आकस्मिक कारणों से मृत्यु होना प्रकट होता है।

**मस्तक रेखा**—मस्तक रेखा चंद्र व मंगल के उठे हुए स्थानों को आच्छादित करती हो, तो तीव्र बुद्धि, विवेक, स्पष्ट विचार प्रकट होते हैं। केवल चंद्र स्थान को छूती हुई नीचे की ओर झुके, तो स्मरण शक्ति की कमी बताती है। बीच-बीच में टूटती-फूटती पूरी हथेली को पार करे, तो चालाकी, कूटनीति, धूर्तता और ठगी की अधिकता होती है। इसका अंतिम सिरा यदि कलाई की ओर झुका हो, तो व्यवहारकुशलता, हाजिर जवाबी, मौकापरस्ती और बढ़ी हुई मानसिक शक्ति का ज्ञान कराती है।

जीवन रेखा और मस्तक रेखा में जितना ही फासला होगा मनुष्य उतना ही साहसी, उग्र कर्म करने वाला, वैरागी, निर्भीक, जिंदगी की या हानि-लाभ की परवाह न करने वाला होगा। दोहरी मस्तक रेखा हो, तो असाधारण दूनी बुद्धिमत्ता का लक्षण है। ये शाखाएँ निकलकर सूर्य के स्थान की ओर जाएँ, तो प्रभावशाली विचारों का होना और बुध के स्थान की ओर जाएँ, तो शास्त्रज्ञ होना प्रकट होता है।

लहरदार मस्तक रेखा वाले आधे पागल होते हैं। जंजीरदार रेखा वाले घर में सदा कलह मचाए रहते हैं। बहुत-सी छोटी-छोटी लाइनों से वह कट रही हो तो कई प्रकार के मानसिक रोग देखने में आते हैं। यदि बहुत-सी छोटी-छोटी शाखाएँ निकलकर हृदय रेखा की ओर जा रही हों, तो ऐसे व्यक्ति धुन के पक्के और स्वभाव के मीठे मिलेंगे।

**हृदय रेखा**—हृदय रेखा से प्रेम, प्रसन्नता और आदर्श का ज्ञान होता है। यह रेखा बीच में फटी-टूटी हो, तो मतलब की मुहब्बत, जरा-सी बात में रंज और जरा-सी बात में खुशी, मौका पड़ते ही धर्म को भूल जाना—यह दुर्गुण देखे जाएँगे। उँगलियों से इस रेखा में जितना ही फासला होगा, उतनी ही सच्चाई, स्थिरता और वफादारी पाई जाएगी। गुरु के स्थान के निकट यदि इसमें दो शाखाएँ फूटें, तो वह साधु, दयालु, परोपकारी और लोकसेवक मनुष्य होगा। वृद्ध पुरुषों और देवताओं की भक्ति करने वालों के हाथ में हृदय रेखा गुरु स्थान की सीध में पहुँचकर कुछ अधिक मोटी हो जाती है। तर्जनी और मध्यमा के बीच भाग में यह रेखा मिलती हो, तो व्यभिचार की ओर झुकाव अधिक रहता है। यदि तर्जनी के नीचे यह रेखा समाप्त होती हो, तो अपने मित्र से बार-बार निराशा होती है, प्रेमी और आत्मीय कहलाने वाले लोग समय पर अक्सर उसे धोखा दे जाते हैं।

**भाग्य रेखा**—पूर्व संचित शुभ कर्मों के कारण क्या-क्या सुख इस जीवन से मिलने वाले हैं ? इसका पता भाग्य रेखा के द्वारा बताया जा सकता है। यदि यह रेखा बीच में टूटी हुई न हो तो उत्तम फल देने वाली है। ऐसे व्यक्तियों को धन, ज्ञान, स्वास्थ्य, प्रतिभा और प्रेम की कमी नहीं रहती। जिनके हाथ में यह रेखा बिलकुल न हो, वे प्रायः निर्धन और दुखी-दरिद्री रहते हैं। मणिबंध से चलकर शनि के स्थान तक पहुँचने वाली भाग्य रेखा बुद्धिमत्ता, समृद्धि और सुख-सौभाग्य का होना प्रकट करती है। इसका अंतिम सिरा ऊपर की ओर झुका हुआ हो, तो ऐसा व्यक्ति सदा सुखी रहेगा। किसी अवसर पर इसे मन मारकर बैठना न पड़ेगा। समय पड़ने पर आवश्यक वस्तुएँ अनायास ही उसके पास आ जाएँगी। जिसका अंतिम सिरा नीचे की ओर मुड़ गया हो, वह धनवान होते

हुए भी आपत्तियों में फँसा रहता है। आए दिन कोई-न-कोई झंझट उसके सामने खड़े रहते हैं।

यदि भाग्य रेखा अनामिका की जड़ की ओर जा रही हो, तो बहुत-से लोगों के सहयोग से सुखी हो सकता है, पर अकेला कुछ बड़ा काम करने में समर्थ नहीं हो सकता। यदि यह रेखा कनिष्ठका के मूल की तरफ जा रही हो, तो परदेश में पुजता है और धन-लाभ करता है। भाग्य रेखा शुक्र के स्थान से निकलती हो, तो दूसरों के ऊपर उसका भाग्य आश्रित रहता है। पैतृक या अनायास धन की प्राप्ति होती है, किंतु दूसरों के प्रभाव में उसे रहना पड़ता है।

यदि भाग्य रेखा शनि के स्थान पर पहुँचकर वृहस्पति के स्थान की ओर मुड़ जाएँ, तो वृद्धावस्था में अधिक उन्नति होती है। यदि मूल में मस्तक रेखा और भाग्य रेखा जुड़ी हुई हो, तो समझना चाहिए कि बौद्धिक कार्यों में सुख मिलेगा। यदि वह नीचे जाकर दो भागों में बँट गई हो, तो देशाटन में विशेष रुचि प्रकट करती है।

**सूर्यरेखा**—यह रेखा मूर्ख, अशिक्षित, भाग्यहीन, निर्धन बदनाम तथा तुच्छ पुरुषों के हाथों में भी होती है। जिसके हाथ में होती है, वह निश्चय ही बड़ा भाग्यशाली और प्रतिभाशाली होता है। भाग्य रेखा यदि हाथ में न हो, तो सूर्य रेखा, धन रेखा का काम करती है।

यदि सूर्य रेखा की जड़ जीवन रेखा से मिली हो, तो वह मनुष्य कोई बड़ा कलाकार होता है। चंद्र स्थान से निकले, तो दूसरों की सहायता से उन्नति करने वाला और यशस्वी होता है। मंगल के स्थान से निकले, तो अनेक विघ्न-बाधा और संघर्षों से लड़ने के बाद उसे सफलता प्राप्त होती है। हृदय रेखा से निकले, तो अनेक गुणों की विशेषता और वृद्धावस्था में यशस्वी

होने का चिह्न है। दो सूर्य रेखाएँ हो, तो अचानक यश और धन में वृद्धि होती है। यदि मस्तष्क रेखा से निकली हो, तो युवावस्था में दिमागी शक्ति द्वारा कोई बड़ा सफलता मिलती है। मणिबंध के पास से निकले, तो वह आदमी ऐसा भाग्यशाली होता है कि मिट्टी पकड़े तो सोना बन जाए। यदि जीवन रेखा के भीतर से निकले, तो प्रेम के द्वारा धन, यश या पद की प्राप्ति होती है। भाग्य रेखा से निकलती हो, तो अपने प्रयत्न से ही उसका उत्थान होता है।

यदि सूर्य रेखा का अंत में त्रिशूल की तरह तीन रेखाओं वाली हो जाए तो उसकी शक्ति कई तरफ बँट जाती है, इसलिए किसी एक कार्य में अधिक सफलता प्राप्त नहीं होती। सूर्य रेखा जिस ग्रह के स्थान पर जाकर समाप्त होती हो, उसी ग्रह के गुणों को बलवान बनाती है; जैसे बुध के स्थान पर समाप्त हो, तो व्यापार, विज्ञान, साहित्य, यश और सार्वजनिक जीवन में सफलता प्राप्त होती है। इसी प्रकार गुरु या शनि के स्थान का फल समझना चाहिए।

**स्वास्थ्य रेखा**—स्वास्थ्य रेखा का जीवन रेखा से न मिलना, शरीर की दृढ़ता, दीर्घायु और बलवान होने का चिह्न है। यदि मिली हुई हो, तो आएदिन कुछ-न-कुछ शारीरिक कष्ट खड़ा रहता है। सामुद्रिक विद्या के पारंगत पंडित शेरो ने अपनी पुस्तक में लिखा है कि स्वास्थ्य रेखा तंदुरुस्ती का थर्मामीटर है। जिन दिनों मनुष्य बीमारी में ग्रस्त होता है या बीमार पड़ने को होता है, उस समय यह रेखा गहरी और भयानक हो जाती है, पर जब शरीर स्वस्थ होने लगता है, यह रेखा धुँधली पड़ जाती है। इसमें से जितनी शाखाएँ फूटती हों उतने ही किस्म के रोगों का अधिक दबाव रहता है।

यह रेखा चंद्र स्थान तक चली जाए, तो मनोविकारों की अधिकता और वीर्य संबंधी रोगों का अस्तित्व प्रकट होता है। स्वास्थ्य रेखा हर किसी के हाथ में हो यह आवश्यक नहीं है। सच तो यह है कि इसका न होना ही होने की अपेक्षा ज्यादा अच्छा है। जिसके हाथ में यह नहीं होती, वे उतने बीमार नहीं पड़ते। इसका दोहरा होना चरित्र की पवित्रता और अच्छे स्वास्थ्य का चिह्न है। पीले रंग की हो, तो कलेजे की बीमारी का होना बताती है। स्वास्थ्य रेखा मस्तक रेखा से मिलती हो, तो जीवनी-शक्ति का अभाव प्रकट होता है। ऐसे आदमी थोड़े परिश्रम से बहुत थक जाते हैं। यदि यह मस्तक रेखा और हृदय रेखा के बीच में होकर निकली हो और अधिक लालिमा युक्त हो, तो मूर्च्छा, मृगी, पागलपन, सनक आदि मानसिक रोगों की निशानी है।

**विवाह रेखा**—कनिष्ठका उँगली और हृदय रेखा के बीच में जो छोटी किंतु गहरी रेखा बुद्ध के स्थान की तरफ आती है, वह विवाह रेखा कहलाती है। इसी के द्वारा स्थायी विवाह का परिचय प्राप्त होता है, इसमें से जो शाखाएँ निकलती हैं ? वे उप-पत्नियों की अधूरे विवाहों की सूचना मिलती है। विवाह रेखा जितनी गहरी और बिना टूट-फूट की होती है—स्त्री से प्रेम भी उतना ही अच्छा निभता है। बीच में उथलापन या टूटना प्रेम मार्ग को हलका, ओछा और विघ्नयुक्त बनाता है। यदि रेखा बीच में स्पष्ट रूप से बिलकुल टूट गई हो, तो पत्नी से संबंध विच्छेद या मृत्यु की सूचना है। कई जगह यदि टूट गई हो, तो ऐसे ही कटु अवसर कई बार आ सकते हैं।

यदि यह सूर्य रेखा से मिलती हो, तो धनी घर से विवाह होना बताती है, किंतु यदि उसे काटकर आगे बढ़ जाए, तो विवाह के बारे में किए गए बड़े-बड़े मनसूबे धूल में मिल जाते हैं। विवाह रेखा में से कोई रेखा निकलकर हृदय रेखा तक

पहुँचे, तो रोगी पत्नी के साथ विवाह होता है। मंगल के स्थान से निकलकर कोई छोटी पतली रेखा विवाह रेखा में जा मिले, तो विवाह के फलस्वरूप रोज-रोज झगड़े का और क्लेश का सामना करना पड़ता है। ऐसी ही कोई पतली-सी रेखा शुक्र के स्थान से निकलकर विवाह रेखा में आ मिले, तो पत्नी परेशानी की जड़ बन जाती है। साँप-छछूंदर की गति में उसे सदा उलझा रहना पड़ता है। जीवन रेखा और विवाह रेखा में फासला अधिक हो, तो पति-पत्नी में सदा मतभेद बना रहता है। सूर्य स्थान से चलकर कोई पतली रेखा विवाह रेखा में मिले, तो सब प्रकार सुख, शांति और संतोष होने का लक्षण है।

विवाह रेखा और हृदय रेखा के बीच के फासले से शादी की उम्र जानी जा सकती है। यदि बहुत समीपता हो, तो बालकपन में ही विवाह हो जाता है—यह फासला जितना ही अधिक होता जाता है, विवाह की आयु में उतनी ही देरी समझनी चाहिए। साधू-महात्माओं के हाथ में विवाह रेखा स्त्री की सूचना नहीं देती वरन् भक्त और शिष्यों के संबंध में ज्ञान कराती है। यह फाँकदार हो तो स्त्री-पुरुषों के मनों में फाँक रहना प्रकट होता है।

**मणिबंध**—हाथ को नीचे की ओर झुकाने से कलाई पर जहाँ नाड़ी देखी जाती है, उस जगह कुछ सिलवटें-सी पड़ती हैं, इनको मणिबंध या कलाई की रेखाएँ कहते हैं। अक्सर ये तीन होती हैं। इनसे पहली से तंदुरुस्ती, दूसरी से धन और तीसरी से सुख-शांति जानी जाती है। किंतु भारतीय सामुद्रिक विद्या के अनुसार इनमें से पहली से धन, दूसरी से विद्या और तीसरी से प्रेमभाव और सत्स्वभाव का पता चलता है।

इन रेखाओं से आयु का अनुमान भी लगाया जाता है। हर एक रेखा से ३० वर्ष की आयु का अंदाज है। अगर तीन रेखाएँ

साफ हों, तो ६० वर्ष की आयु भी कम होती है। इनमें जितनी कमी है, उतनी आयु भी कम होती है जैसे किसी के मणिबंध में १।। रेखा हो, तो उसकी आयु लगभग ४५ वर्ष होगी।

**संतान रेखाएँ**—अँगूठे की जड़ें और कलाई के बीच में हथेली पर आरंभिक भाग में जो छोटी-छोटी रेखाएँ हैं, उनसे संतान के संबंध में पता चलता है। ये रेखाएँ जितनी हों उतनी संख्या में संतान होंगी। जो रेखाएँ हथेली की ओर से आरंभ होकर पृष्ठ भाग की ओर बढ़ रही रही हों, वे पुत्र की सूचक हैं। जो पृष्ठ भाग की ओर से आरंभ होकर हथेली की तरफ चल रही हों, वे कन्याओं की संख्या बताती है। बीच-बीच में जो बहुत पतली और खंडित रेखाएँ होती हैं, वे गर्भपात या बालकों की अल्पायु में ही मृत्यु की सूचना देती हैं, जितनी रेखाएँ गहरी स्पष्ट और लंबी हों, उतनी ही संतानों का निश्चय करना चाहिए। इनमें से जितनी कटी-फँसी नहीं वे संतान सुख देती हैं, जितनी रेखाएँ कटी-टूटी या फाँकदार हों, वे संतान प्रायः जी को जलाने वाली, विरोधी और कष्टदायी होती है।

## कुछ अन्य चिह्न

| | | | |
|---|---|---|---|
| कोण | त्रिभुज | गुणक | जाल |
| दाग | नक्षत्र | द्वीप | समकोण |

हाथ में कई प्रकार के अन्य चिह्न भी देखे जाते हैं। इनमें से आठ प्रमुख चिह्न हैं—(१) दाग (२) नक्षत्र (३) द्वीप (४) समकोण (५) कोण (६) त्रिभुज (७) गुणक (८) जाल। चिह्न की तसवीरें चित्र में दी हुई हैं। उसके आधार पर पाठक इन चिह्नों की आकृति समझ सकते हैं।

इन चिह्नों में नक्षत्र, द्वीप, समकोण, कोण और त्रिभुज—ये पाँच शुभ हैं। दाग, गुणक और जाल—ये तीन अशुभ हैं। जो चिह्न जिस रेखा के समीप हों या बीच में हों, वह उसी रेखा के फल को भला या बुरा बनावेगा। अशुभ चिह्न उसी रेखा के फल में बुराई पैदा करेंगे, जिसके समीप होंगे। इसी प्रकार शुभ चिह्न भी अपना फल दिखाएँगे।

यदि उपरोक्त चिह्नों में से कोई चिह्न किसी ग्रह के स्थान पर हो तो उस ग्रह के फल पर भी उस चिह्न का प्रभाव पड़ेगा। बुरा चिह्न उस ग्रह के फल में अपनी बुराई का भी देगा, इसी प्रकार शुभ चिह्न उस ग्रह के अशुभ फल में सुधार और शुभ फल में वृद्धि करेगा।

## सप्त वर्षीय नियम

इस संसार की हर चीज गोल है और हर वस्तु अपनी धुरी पर घूमती है। फलस्वरूप प्रत्येक बात की पुनरावृत्ति हुआ करती है। सूर्य हर चौबीस घंटे बाद नित्य उदय होता है और हर चौबीस घंटे बाद ही नित्य अस्त होता है। ऋतुएँ एक साल बाद फिर वापस आती हैं। समस्त ग्रह-नक्षत्र अपने नियत क्रम पर घूमते हुए अपनी परिक्रमा पूरी किया करते हैं। इसी विधान के अनुसार जीवन का एक चक्र सात वर्ष में पूरा हो जाता है। जो सुख-दुख, हानि-लाभ, जीवन के पहले वर्ष में हुए थे, उसी से मिलते-जुलते १, ७, १४, २१, २८, ३५, ४२, ४९, ५६, ६३, ७० आदि वर्षों में होते जाएँगे। जो हानि, लाभ, सुख-दुःख जीवन के दूसरे वर्ष में हुए थे वैसे ही २, ८, १५,

२२, २६, ३६, ४३, ५०, ५७, ६४, ७१, ७६ आदि वर्षों में होंगे। इसी प्रकार सातवाँ वर्ष वैसा ही आ जाता है, जो पहला था। किन्हीं ७ वर्षों का वर्षफल ध्यानपूर्वक तैयार कर लिया जाए, तो जीवन भर का साधारण वर्षफल बन जाता है। हाँ विशेष कारणवश उसमें विशेष न्यूनाधिकता हो जाना दूसरी बात है।

हाथ में उपस्थित रेखाओं के शुभाशुभ फल में भी वह सप्तवर्षीय नियम काम करता है। उसकी रीति यह है कि जिस रेखा के संबंध में जानकारी प्राप्त करनी हो, उसकी संभावित पूरी लंबाई नाप लेनी चाहिए। मान लीजिए कि हाथ की बनावट के अनुसार किसी की भाग्य रेखा यदि पूरी बनी होती, तो संभवतः ४ इंच होने की संभावना थी। अब इसे एक कागज पर नोट कर लीजिए और १०० वर्ष आयु से इसका अनुपात निर्धारित कर लीजिए। जैसे—

४ इंच = १०० वर्ष

अब देखिए कि हाथ में भाग्य रेखा की लंबाई कितनी है ? यदि वह तीन इंच हो, तो उसका हिसाब इस प्रकार लगाना चाहिए कि यदि ४ इंच भाग्य रेखा हो, तो १०० वर्ष तक फल देती। किंतु वह तीन इंच है तो ७५ वर्ष तक ही फ़ल देगी—इसका अर्थ यह न समझना चाहिए कि इतने वर्ष की आयु में मृत्यु हो जाएगी, वरन् यह है कि यदि जीवन कायम रहे, तो ७५ वर्ष तक फल देगी, इसके बाद निष्फल हो जाएगी। इसी प्रकार यदि कोई रेखा पूरी संभावना की अपेक्षा चौथाई ही हो, तो इसका फल २५ वर्ष रहेगा, इसके उपरांत यह रेखा निरर्थक हो जाएगी।

जीवन के आदि, मध्य या अंत में रेखा का फल क्या रहेगा ? यह जानने के लिए यह देखना चाहिए कि रेखा किस भाग में स्पष्ट है ? किस भाग में टूटी है ? किस भाग में धुँधली है और किस भाग में बिलकुल धुँधली नहीं ? रेखा को ४ भागों

में बाँटकर हर एक २५-२५ वर्ष वाले भाग का अनुमान कर सकते हैं। जैसे कोई रेखा आदि के एक चौथाई भाग में बिलकुल न हो और अंत में भी न हो, सिर्फ बीच-ही-बीच में हो, तो इसका तात्पर्य यह है कि बालकपन और वृद्धावस्था के २५ वर्षों वह रेखा फल न देगी, वरन् २५ वर्ष की आयु से लेकर ७५ वर्ष तक के बीच के ५० वर्षों में ही उसका फल रहेगा। बीच में या आदि, मध्य में यदि कोई रेखा पतली, धुँधली, टूटी हुई हो, तो उस समय में उसका फल भी उसी अनुपात में कम होता है। जिस स्थान पर कोई रेखा अधिक मोटी या दोहरी हो गई हो, तो उस स्थान की लंबाई नापकर उपरोक्त प्रकार से हिसाब लगाकर जाना जा सकता है कि जीवन के किस वर्ष में, कौन रेखा, कितना या कैसा फल देगी ? यदि वह रेखा स्थित और शुभ है, तो रेखा का स्पष्ट भाग बहुत अच्छा फल और अस्पष्ट भाग कम अच्छा फल वाला होगा। यदि उस रेखा की स्थिति अशुभ है, तो मोटे स्पष्ट भाग में अधिक बुरा फल अस्पष्ट भाग में कम बुरा फल देगी। डोरे से रेखा की लंबाई नापकर उपरोक्त रीति से यह हिसाब लगाया जा सकता है कि किसी रेखा का जीवन के किस वर्ष में कैसा फल होगा ?

सप्तवर्षीय परिवर्तन नियम के अनुसार रेखाओं का विशेष फल जानने का तरीका यह है कि किसी रेखा के बारे में उपरोक्त रीति से पहले यह मालूम करना चाहिए कि वह जीवन के किसी भाग में कितने वर्ष तक फल देगी ? जैसे किसी रेखा की स्थिति देखकर यह मालूम हो गया कि वह रेखा २० वर्ष की आयु से लेकर ७० वर्ष की आयु तक ५० वर्ष फल देगी। इस पचास वर्ष को सप्तवर्षीय परिक्रमा में बाँट दीजिए। सात चक्र पूरे हुए और दो वर्ष बचे। इन चक्रों का हर एक आरंभिक वर्ष इस रेखा के फल से विशेष रूप से सम्मिलित होगा। जैसे स्थिति के अनुसार उस रेखा

का फल धन प्राप्त होगा है, तो समझ लीजिए कि उपरोक्त रेखा के अनुसार, २०, २६, ३३, ४०, ४७, ५४, ६१, ६८ वर्ष की आयु में विशेष रूप से धन की प्राप्ति होगी। यदि उस रेखा का स्थिति के अनुसार फल धन नाश होता, तो यही वर्ष विशेष रूप से धन नाश करने वाले होते।

इस प्रकार हर रेखा का सप्तवर्षीय परिभ्रमण के नियमानुसार शुभाशुभ फल की विशेषता जानी जा सकती है। रेखाएँ डोरे की सहायता से सही रूप से नापकर ध्यानपूर्वक गणित किया जाए, तो जन्म पत्र की योगिनी एवं विंशोत्तरी दशा के अनुसार हस्तरेखाओं के अनुसार जन्म-पत्र भी बन सकती है। जन्म समय ठीक मालूम न होने से कभी-कभी इष्ट गलत हो जाने से जन्म-पत्र के फलों में अंतर भी पड़ सकता है, पर हस्तरेखाओं के अनुसार निर्धारित किया हुआ फलादेश अपेक्षाकृत अधिक ठीक निकल सकता है।

## आकृतियों के फल

भारतीय सामुद्रिक शास्त्र में स्त्री का बायाँ हाथ और पुरुष का दायाँ हाथ देखने का विधान है। रेखाओं के मिलने से हाथ में कहीं-कहीं कुछ आकृतियाँ-सी बन जाती हैं। उन आकृतियों को भारतीय सामुद्रिक शास्त्री विशेष महत्त्व देते हैं और इनके अनुसार फल निश्चय करते हैं।

भारतीय हस्तरेखा विज्ञान के अनुसार जिस व्यक्ति के हाथ में मछली के समान रेखा हो, तो उसके काम सिद्ध होते हैं, वह धनाढ्य और संतानवाला होता है। जिसके हाथ में तराजू, मकान या वज्र जैसी आकृति हो, उसका व्यापार खूब चलता है। जिसके हाथ में कमल पुष्प, धनुष, तलवार, चक्र या अष्टकोण का चिह्न हो, वह योद्धा, धनवान होता है और स्वस्थ रहता है। त्रिशूल जैसा चिह्न हो

तो वह राजदरबारी, सात्त्विक प्रकृति का और शुभ कार्य करने वाला होता है। अंकुश या कुंडल के चिह्न हों, तो राजमंत्री, नेता एवं महापुरुष बनता है। पर्वत, कंकण, मनुष्य का सिर, पंख जैसे चिह्न हों तो पराक्रम, यश, आदर एवं विजय का सेहरा उसके सिर पर बँधता है। सूर्य, चंद्र, बेल, नेत्र, त्रिकोण, मंदिर, हाथी, घोड़ा की आकृति हाथ के किसी स्थान में हों, तो उसे धनवान, सुखी और समृद्ध होने का चिह्न समझना चाहिए। अँगूठे के बीच में जौ का चिह्न हो, तो वह ऐश्वर्य प्राप्ति का लक्षण है। तर्जनी (अँगूठे के पास की) और मध्यमा (बीच की उँगली की जड़) में जौ का चिह्न हो, तो उस व्यक्ति को दांपत्य सुख की प्राप्ति होती है और पारिवारिक जीवन आनंदमय रहता है।

जिसके हाथ में शंख, ध्वजा या नासिका जैसी रेखा हो, तो वह असाधारण विद्वान होता है। माला, तार, रथ, कुंडल, छत्र, जैसे चिह्न राजाओं के हाथों में होते हैं। हाथ में जितने यव (जौ) के चिह्न हों, तो वे विद्या की अधिकता प्रकट करते हैं। इसी प्रकार मछली की आकृति से यश का, हथियारों से वीरता का, कोठरी से धन का तथा त्रिकोणों से स्वास्थ्य का परिचय प्राप्त होता है। हाथ में जितने कमल हों, वे धर्म वृद्धि सूचित करते हैं।

उँगलियों में आड़ी रेखाएँ"—— " इस प्रकार की जितनी होंगी वे क्रोध एवं लोभ की प्रतीक हैं। सद्गुण और सत्कार्यों के अनुसार उँगलियों में '।' इस प्रकार की खड़ी रेखाएँ उत्पन्न होती हैं। एक दूसरे को काटती हुई '+' इस प्रकार की रेखाएँ मानसिक बेचैनी, चिंता, शोक एवं वेदना का होना प्रकट करती हैं। दुस्साहसी लोगों की उँगलियों में बहुत छोटी, आड़ी, टेढ़ी रेखाएँ देखी जाती हैं।

यदि अँगूठे की जड़ में '४' चार का अक्षर-सा बना हो, तो वह निष्ठुरता, क्रूरता और लड़ाई-झगड़े की प्रवृत्ति का सूचक है। यदि कलाई में से कटा हुआ-सा त्रिकोण हो, तो उसका अधिकांश जीवन परदेश में व्यतीत होता है। अनामिका उँगली के तीसरे पोरुवे में पास-पास दो रेखाएँ हों, तो ऐसा व्यक्ति तीव्र बुद्धि वाला, कुशल और पराक्रमी होता है। कनिष्ठका (सबसे छोटी) उँगली की जड़ में जितनी छोटी-छोटी अस्त-व्यस्त रेखाएँ हों, उसी अनुपात से स्वास्थ्य की कमी यह समझनी चाहिए। मध्यमा (बीच की उँगली) की जड़ में जिसके दो रेखाएँ होती हैं, वह परिश्रमी और उत्साही होता है। कलाई पर साँप का चिह्न जिनके होता है, वे चोरी, छल तथा निकृष्ट कर्मों में रुचि रखने वाले देखे जाते हैं।

कनिष्ठका के तीसरे पोरुवे में गुणित '×' का निशान हो, तो मंद बुद्धि और संशयी होने का चिह्न समझना चाहिए। भोग-विलास में अधिक रुचि रखने वालों की अनामिका उँगली की जड़ में टेढ़े-मेढ़े निशान पड़ जाते हैं। अँगूठे के मध्य भाग में सर्प की जैसी टेढ़ी रेखा वाले व्यभिचारी होते हैं। उँगलियों के दूसरे और तीसरे पोरुवे की मध्य रेखा को काटती हुई यदि खड़ी रेखा दिखाई पड़े, तो उसे बुद्धि, विवेक, उदारता, सहृदयता का चिह्न समझना चाहिए। पहले-दूसरे पोरुवे की मध्य रेखा को काटती हुई खड़ी रेखा चाहे वह किसी भी उँगली में क्यों न हो, धन-वैभव, यश और भोग की प्रतीक है।

अँगूठे से स्वास्थ्य, तर्जनी से स्वभाव, मध्यमा से ज्ञान, अनामिका से वैभव और कनिष्ठका से पूर्व संचित शुभ-अशुभ, संस्कारों का पता चलता है। जो उँगली कृश, सुंदर, कुरूप आदि जैसी आकृति की हो, तो उसी के अनुसार उपरोक्त बातों की सूक्ष्म दृष्टि द्वारा जानकारी प्राप्त की जा सकती है।

सामुद्रिक विद्या के अभ्यासियों को चाहिए कि हाथ का ढाँचा, उँगली, अँगूठा, नाखून, हथेली की बनावट, ग्रहों का स्थान हस्तरेखाएँ, तिल, शंख, चक्र, मणिबंध तथा चिह्नों पर भली भाँति विचार करके फल की विवेचना करें। इस प्रकार गंभीरता और सूक्ष्मदृष्टि के साथ किया हुआ विचार प्रायः असत्य नहीं होता, ऐसा हमारा अनुभव है।

हस्तरेखा पर विश्वास का अर्थ यह है कि व्यक्ति अपने 'कर' याने हाथ के 'कर्म' पर विश्वास करें। सत्कर्मपरायण व्यक्ति अपने भाग्य का निर्माण उचित रीति से कर सकता है। यह हस्तरेखाओं को भी अपने स्थूल एवं सूक्ष्म कर्म तथा विचार के प्रभाव से बदलने का विज्ञान है।



मुद्रक : युग निर्माण योजना प्रेस, मथुरा